बुद्ध उससे बिमार पड़े, न भिक्षुओं को उन्होंने वैसा मांस खाने से रोका। इस से निर्विवाद सिद्ध हो जाता है कि सूकर मद्दव न सूअर का मांस था, न अन्य टीकाकारों के बताये हुए खाने, वह गर्म चीजें डाल कर घृत शक्कर से बनाया हुआ सूकर कन्द का लेह्य मात्र था। बुद्ध को उसके खाने से तात्कालिक दुष्परिणाम मालूम हुआ और शेष बचे भाग को उन्होंने जमीन दोज करवा दिया।

## बुद्ध निर्वाण के बाद बौद्ध भिक्षुओं की स्थिति

विंशति निपात में पारापर्य स्थविर कहते हैं—

अञ्ञथा लोकनाथम्हि, तिट्ठन्ते पुरिसुत्तमे।
इरियं आसि भिक्खूनं, अञ्ञथा दानि दिस्सते॥९२१॥
सीतवात परित्तानं, हिरि कोपीन छादनं।
मत्तट्ठियं अभुञ्जिंसु, संतुट्ठा इतरीतरे ॥९२२॥
पणीतं यदि वा लूखं अप्पं वा यदि वा बहुं।
यापनत्थं अभुञ्जिंसु, अगिद्धा नाधिमुच्छिता॥९२३॥

अर्थः—हे पुरुषोत्तम ! लोकनाथ बुद्ध के जीवित रहते भिक्षुओं की विहारचर्या और थी, और आज कल और ही दीखती है। उस समय शीत तथा ताप के रक्षार्थ तथा लज्जा निवारणार्थ वस्त्र रखते थे, और भिक्षु भिक्षुणी मात्रायुक्त भोजन करते थे उस समय के भिक्षु स्निग्ध अथवा रूक्ष अल्प मात्रा में वा पर्याप्त मात्रा में

शरीर निर्वाह के लिये आसक्ति तथा मोह रहित होकर भोजन करते थे।

सब्बासव परिक्खीणा, महाझायी महाहिता।
निब्बुता हानि ते थेरा, परित्ता दानि तादिसा ॥६२८॥
कुसलानं च धम्मानं, पञ्ञाय च परिक्खया।
सब्बाकार वरूपेतं, लुज्जते जिन सासनं ॥६२९॥
पापकानं च धम्मानं, किलेसाञ्चयो उतु।
उपट्ठिता विवेकाय, ये च सद्धम्म सेसकाः ॥६३०॥

अर्थः—सर्वाश्रवमुक्त, महाध्यायी, महाहित कारक, परिमित पदार्थग्राही ऐसे स्थविर आज कल निवृत्ति प्राप्त कर गये, उक्त प्रकार के आज नहीं रहे। कुशल धर्मों के तथा प्रज्ञा के नाश होने से आज तथागत का शासन सर्व प्रकार से विरूपता को प्राप्त होकर लज्जित हो रहा है। पापक धर्म तथा क्लेशों का समूह जो सद्धर्म के उपासक शेष रहे हैं, उनके अविवेक का कारण बन रहा है।

मत्तिकं तेलं चुण्णं च, उदकासन भोजनं।
गिहीनं उपनामेंति, आकंखंता बहुत्तरं ॥६३७॥
दंत पोणं कपिट्ठं च, पुप्फ खादनीयानि च।
पिण्डपाते च संपक्के, अंबे आमलकानि च ॥६३८॥

अर्थः—मृत्तिका, तैल, चूर्ण, पानी, आसन, खाद्यवस्तु, अधिक प्राप्ति की इच्छा करते हुए गृहस्थों को देते हैं।

दन्तधावन, कपित्थ, खाद्य पुष्पों का उपयोग करते हैं, और पर्याप्त भिक्षा मिल जाने पर भी आम, आमले आदि ग्रहण करते हैं।

नेकृतिका वञ्चनिका, कूटसक्खी अवादुका।
बहूहि परिकप्पेहि, आमिसं परि भुंजिरे ॥६४०॥
लेस कप्पे परियाये, परिकप्पेनुधाविता।
जिविकत्था उपायेन, संकड्ढंति बहुं धनं ॥६४१॥

अर्थः—कपटी, ठगारे कूटसाक्षी देने वाले अल्पभाषक अनेक उपायों से आमिष का भोजन करते हैं। आंशिक कल्प की छूट मिलने पर सम्पूर्ण कल्प की तरफ दौड़ते हैं और जीविका के लिये उपाय द्वारा बहुतेरा धन खींचते हैं।

## भावी बौद्ध संघ के सम्बन्ध में पुस्सथेर की भविष्य वाणी

थेर गाथा के तिसनिपात में पुस्सथेर कहते हैं—

बहु आदी नत्रा लोके, उपज्जिसंति नागते।
सुदेसितं इम्मं धम्मं, किलिसिस्संति दुम्मती ॥६५४॥
गुण हीनापि संघम्हि, वोहरंति विसारदा।
बलवंतो भविस्संति, मुखरा अस्सुताविनो ॥६५५॥
गुणवंतोऽपि संघम्हि, ओहरन्ता यथत्थतो।
दुब्बला ते भविस्संति, हिरिमना अनत्थिका ॥६५६॥

रजतं जातरूपं, खेत्तं वत्थुं अजेलकम् ।
दासीदासं च दुम्मेधा, सादियिस्संति नागते ॥६५७॥
उज्झान सञ्जिनो वाला, सीलेसु असमाहिता ।
उन्नद्धा विचरिस्संति, कलहाभिरता मगा ॥६५८॥

अर्थः—बहुत दोष वाले भिक्षु आगामी काल में इस लोक में उत्पन्न होंगे जो दुर्बुद्धि भिक्षु बुद्ध द्वारा सुदेशित इस धर्म को क्लेशित करेंगे, गुण रहित होकर भी होशियार, वाचाल, प्राणपरितापी भिक्षु बलवान् बनेंगे और संघ में व्यवहार चलायेंगे। गुणवान् होते हुए भी संघ में यथास्थित व्यवहार चलाने वाले भिक्षु बलहीन, लज्जित और अप्रयोजनीय बनेंगे। चांदी, सोना, क्षेत्र, मकान, बकरे, मेंढ़े और दासी दासों का स्वीकार करके आगामी काल में दुर्बुद्धि भिक्षु उनसे लाभ उठायेंगे। भविष्य में अज्ञानी शील के गुणों में असमाधियुक्त और सच्चे धर्म मार्ग से भ्रष्ट बने हुए भी भिक्षु बड़े ध्यानी का ढोंग कर क्लेश में तत्पर रहते हुए विचरेंगे।

अजे गुच्छं विमुत्तेहि, सुरत्तं अरहद्धजं ।
जिगुच्छिस्संति कासावं, ओदातेसु समुच्छिता ॥६६१॥

अर्थः—विमुक्तों द्वारा आदृत रक्त और काषाय बुद्धध्वज की जुगुप्सा करेंगे और उजल वस्त्र धारण करने को उत्कण्ठित होंगे।

मिलक्खु रजनं रत्तं, गरहंता सकं धजं।
तित्थियानं धजं केचि, धारे संत्यवदातकं ॥६६५॥
अगारवो च कासावे, तदा ते संभविस्सति।
पटिसंखाच कासावे, भिक्खूनं न भविस्सति ॥६६६॥

अर्थः—"रक्त" यह म्लेच्छों का प्रिय रङ्ग है यह कहते हुए कई अपने काषाय वस्त्र की निन्दा करेंगे और अन्य तीर्थिकों का श्वेतवस्त्र धारण करेंगे। उस समय भिक्षुओं का काषाय वस्त्र पर अनादर होगा और भिक्षुओं को काषाय वर्ण के वस्त्र पर प्रति संख्या ( आदर ) नहीं रहेगा।

भिक्खू च भिक्खूनियो च, दुट्ठचित्ता अनादरा।
तदानीं मेत्तचित्तानं, निग्गण्हिस्संति नागते ॥६७४॥

अर्थः—भविष्य में दुष्टचित्त भिक्षु और भिक्षुणियां अनादर से मैत्र चित्त वाले भिक्षु भिक्षुणियों का पराभव करेंगे।

काषाय वस्त्रधारी भिक्षुओं के प्रति धम्मपदकार के प्रहार—

अनिकसावो कासावं, यो वत्थं परिदहेस्सति।
अपेतो दमसच्चेन, न सो कासाव मरहति ॥१॥पृ० ३
कासाव कण्ठा बहवो, पापधम्मा असञ्ञता।
पापा पापेहि कम्मेहि, निरयं उपज्जिरे ॥२॥
सेय्यो अयो गुलो भुत्तो, तत्तो अग्गिसिखूपमो।
यञ्चे भुञ्जेय्य दुस्सीलो, रट्ठपिंडं ते असञ्ञतो ॥३॥
कुसो यथा दुग्गहितो, हत्थ मेवानुकंतति।

सामञ्ञं दुप्परामट्ठं, निरयायुपकड्ढति ॥१२॥

"धम्मपद" पृ० ४३

अर्थः—जो कषाय से मुक्त नहीं है और काषाय वस्त्र धारण करने की इच्छा करता है, पर इन्द्रियदमन और सत्यता से विमुक्त वह काषाय वस्त्र धारण के योग्य नहीं है।

काषाय वस्त्र को गले में लगाने वाले बहुतेरे पाप धर्म रत तथा असंयत पापी अपने पाप धर्मों से नरक गतियों में उत्पन्न हुये।

दुश्शील असंयत जो राष्ट्रपिण्ड खाता है, उससे तो अग्नि ज्वालोपम तपा हुआ लोह का गोला खाना श्रेष्ठ है।

जैसे ठीक न पकड़ा हुआ दर्भ पकड़ने वाले के हाथ को चीर देता है, वैसे ही यथार्थ न पाला जाता हुआ श्रमण धर्म श्रमण को नरक के समीप ले जाता है।

इति षष्ठोऽध्यायः

## समाप्ति मंगल

जैनागम–वेदागम–बौद्धागम कृतितर्ति समवलोक्य।
गुणिजनबोधनिमित्तं, मीमांसा निर्मिता भोज्ये ॥१॥
मनुगगनयुग्म वर्षे, फाल्गुणमासे सिताष्टमी दिवसे।
जाबालिपुरे रम्ये, मीमांसा पूर्णतामगमत् ॥२॥
मङ्गलं श्री महावीरो मङ्गलं गौतमो गणी।
मङ्गलं त्रिपदी वाणी मङ्गलं धर्म आर्हतः ॥३॥

॥ इति मानव भोज्य मीमांसा समाप्ता ॥